है। मननके पश्चात् की यह स्वाभाविक ही अवस्था है।

३ " दर्शन " मननसे ही उसकी सार्वत्रिक सत्ता का भी अनुभव होता है। स्थिर चरमें एक रस व्यापक होनेका साक्षात्कार होनेकी यह तीसरी उच्च अवस्था है। जगत्के अंदर प्रभुका ही सर्वत्र साक्षात्कार इस अवस्था में होता है।

ये तीनों मानसिक क्रियाएं हैं। इसके पश्चात् यह भक्त अपने आपको परमात्माके परम यज्ञमें समर्पण करता है, वह सेवावस्था है।

४ " सेवन " यह इस अवस्थामें उसका सेवक बनता है। सेवन और 'भजन' ये दोनों शब्द समान अर्थके ही हैं- सेवन और भजन एकही अर्थ बताते हैं। प्रभुके कार्यके लिये अपने आपको समर्पित करना, यही भक्ति या सेवा है।

'दीनों का उद्धार' करना, साधुओंका परित्राण करना, सज्जनोंकी रक्षा करना, दुर्जनोंको दूर करना, ये ही परमात्मा के कर्म हैं। इन कर्मों को परमात्मार्पण बुद्धिसे करनेका नाम ही उसकी भक्ति या सेवा है।

## नामस्मरण।

नामस्मरण का भी यही तात्पर्य है, जैसा " हरि " ( दुःखोंका हरण करनेहारा ) देव है, इसलिए मैं भी दुःखितोंका दुःख यथाशक्ति हरण करूंगा और दूसरों को सुख देने के कर्म से ईश्वर की सेवा करूंगा। 'राम' ( आनंद देनेवाला ) ईश्वर है इसलिये मैं भी दीन दुःखी मनुष्यों या प्राणियोंकी पीडा दूर करनेके यत्न द्वारा परमात्माकी भक्ति या सेवा करूंगा। 'नामस्मरण' का यही उद्देश्य है। यद्यपि आजकल केवल नामका स्मरणही रहा है और उससे प्राप्त होनेवाले कर्तव्य का पालन नहीं होता है, तथापि वस्तुतः इससे महान् कर्तव्य सूचित होते हैं, यह पाठक विचारसे जानें और परमेश्वरके इतने नाम कहनेका मुख्य उद्देश्य समझ लें। अनेक ग्रंथ पढने से जो कर्तव्य नहीं समझता, वह एक नाम के मननसे समझमें आता है, इसीलिये वेदादि ग्रंथोंमें परमात्माके अनेक नाम दिये होते हे और वे सब बडे मार्गदर्शक हैं, परंतु देखनेवाला और कर्म करनेवाला भक्त चाहिये।

अस्तु। ईश्वर उपासना के ये चार भाग हैं, इसका अधिक विचार पाठक करें और इस मार्गसे चलें। यही सीधा, सरल और अतिसुगम मार्ग है।

## ब्राह्म उपासना का फल।

पूर्वोक्त प्रकार मानस उपासना करनेसे जो फल प्राप्त होता है, उसका वर्णन भी इन मंत्रोंमें पाठक देख सकते हैं-

१ सं त्वा यौमि-परमेश्वरके साथ मिलना, ब्रह्मरूप अवस्था प्राप्त करना। ( मं० १ )

२ दैव्यस्य हरस अवयाता-परमात्मा सब महापीडाओंको दूर करनेवाला है, इसलिये सब पीडा उसकी प्राप्ति से दूर हो जाती है। ( मं. २ )

३ मृडात्-वह आनंद देता है। ( मं. २ )

इन शब्दोंके मननसे पाठकोंको पता लग जायगा कि, उपासना का फल परमानंद प्राप्ति ही है। वह प्रभु सच्चिदानंद स्वरूप होनेसे उसके साथ मिल जानेसे वही आनद उपासकमें आ जाता है और जितनी उपासनाकी दृढता और पूर्णता होगी, उतना वह आनंद दृढ और पूर्ण होता है। यह फल प्राप्त करनेकाही पूर्वोक्त वैदिक मार्ग है।

यहा पहिले दो मंत्रोंका विचार हुआ। इसके पश्चात् के तीन मंत्रोंका वर्णन ठीक प्रकार समझमें आनेके लिये उस वर्णनको प्रथम अपने शरीरमें अनुभव करना चाहिये और पश्चात् वही भाव विशाल जगत्में देखना चाहिये-

## अपने अंदरकी जीवन शक्ति।

इससे पूर्व बताया गया है कि, जलतत्त्वके आश्रयसे कार्य करनेवाली प्राणशक्ति या जीवनशक्ति ही 'अप्सराः' शब्दसे इस सूक्तमें कही है, देखिये इसका वर्णन-